ब्रजभाषा-लालित्य की रससिक्त रचना

# ब्रज-विनोद

कथ्य-शिल्प का अद्भुत संगम है।

*राधेश्याम गुप्ता*

# ब्रज-विनोद

(लाल बलबीर — हजारा)

(उत्तर रीतिकालीन दुर्लभ ग्रंथ)

*संपादक :*

**डॉ. पूरनचंद टंडन**

दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली

*प्रकाशक :*

**महादेवी ज्ञानकेन्द्र**

ए-4, रिंग रोड, साउथ एक्सटेंशन, भाग-1

नई दिल्ली-110049

प्रकाशक:

**राधेश्याम गुप्ता**

**महादेवी ज्ञानकेन्द्र**

ए-4, रिंग रोड़, साउथ एक्सटेन्शन, भाग-1, नई दिल्ली-110049
दूरभाष : 24636010, 30 फैक्स : (91-11) 24636011
ई-मेल : neetabooks@vsnl.com
URL : www.neetaprakashan.com



प्रथम संस्करण 2007

मुद्रक : हरिओम ऑफसेट प्रैस, दिल्ली-32.

श्री गुरुशरणम्

।। श्री रमणविहारिणे नमः ।। ॐ ।। श्री गुरुकार्ष्णिभ्यो नमः



# श्री उदासीन कार्ष्णि आश्रम

श्री रमणरेती, पत्रालय–महावन २८१३०५, जिला–मथुरा (उ. प्र.)

दूरभाष : (०५६६१) ६२२२५, ६२०६५

---

हिन्दी साहित्य भारतीय संस्कृति की अद्‌भुत धरोहर है। अनवरत रूप से तरंगित काव्य त्रिवेणी से न केवल मन आह्लादित होता है, बल्कि असीम शांति प्राप्त होती है। इसी क्रम में भक्ति की पीयूष धारा का शुचि प्रवाह इस काव्य में मणिकांचन की तरह घुल-मिल गया है। योगिराज श्री कृष्ण की बाल एवं अन्य लीलाओं की छवि से समस्त हिन्दी साहित्य आलोकित है। समय-समय पर विभिन्न कविवृन्द लेखनी के माध्यम से श्री कृष्ण विषयक रचनाएं कर धन्य हुए हैं।

श्रीमद्‌भागवत में स्पष्ट है –

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्॥**

भगवान् के गुण-लीला नाम आदि का श्रवण, उन्हीं का कीर्तन, उनके नाम की सेवा, पूजा-अर्चा, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्मनिवेदन; आदि नव प्रकार की भक्ति प्रभु-प्राप्ति का सहज मार्ग एवं उपाय है।

ईश्वर पर जिसकी कृपा होती है, उसी का अन्तःकरण पवित्र होता है, और सदैव प्रभु का चिन्तन मनन ही उसका

विषय हो जाता है। ऐसे ही कृपा-पात्र थे श्री बद्रीदास जी उपनाम "लाल बलबीर" जिनका कि जन्म संवत् 1886 विक्रमी में वृन्दावन में लाला रामजीलाल अग्रवाल के यहां हुआ था। प्रभु कृपा से ही उन्होंने अपनी लेखनी का सम्बल योगीराज श्री कृष्ण को बनाया। उनका काव्य सार 'ब्रज-विनोद' 'बलबीर हजारा' आदि ग्रंथों में संगृहीत है। ब्रज प्रदेश के गौरव, अद्‌भुत प्रतिभा के धनी इस कविवर के मोल को श्री राधेश्याम गुप्ता (नीता प्रकाशन) ने पहिचाना और एक श्रेष्ठ कृति के रूप में उसे प्रस्फुटित किया।

भक्ति रस की मधुर धारा से साहित्य मधुर होता है, उसे पढ़ने, समझने, प्रकाशित करने वाले ईश्वरीय कृपा के अधिकारी होते हैं। गुप्ता जी ने इस कार्य को करके न केवल स्व. लाल बलबीर के यश-शरीर को ही अमर किया है, बल्कि मानव समाज को एक अमूल्य निधि भी सौंपी है। इस शुचि कृत्य के लिए मेरा साधुवाद।

सम्पादन एवं प्रकाशन मण्डल के समस्त सदस्य तथा इस शुभकार्य में संलग्न सभी सुधीजन साधुवाद के पात्र हैं।

नारायण स्मृति सहित।

प्रभु चरण शरण

श्री कृष्णो ... ।

(स्वामी कार्ष्णि गुरुशरणानन्द)

# वेदन कौ सार, सार सबही पुरानन कौ

वेदों, उपनिषदों, पुराणों तथा स्मृति आदि ग्रंथों ने बार-बार 'वृन्दावन' की महिमा का गान-बखान किया है। श्रीकृष्ण और राधा मध्यकालीन कृष्ण साहित्य के ही नहीं अपितु विश्व साहित्य के 'सत्य', 'शिव' और 'सुन्दर' है। संस्कृत वाङ्मय से लेकर आज तक किसी न किसी रूप में समस्त भारतीय भाषाओं में स्थान पाने वाले कृष्ण-राधा भाव-भक्ति, कर्म-शक्ति एवं शील-सौन्दर्य के आदर्श प्रतिमान बने हुए हैं। सभी कृष्ण-काव्य सर्जकों और एक से बढ़कर एक कृष्ण-भक्त कवियों की रचनात्मक कल्पना शक्ति ने, उनके भावालोक की व्यापकता ने तथा कृष्ण-राधा के रूप एवं यौवन की सुन्दरता से अभिभूत दृष्टि ने, पूरे भारतीय साहित्य को समृद्ध एवं उपकृत किया है। क्षण-प्रतिक्षण नवीनता तथा नूतनता धारण करने वाला कृष्ण-राधा का सौन्दर्य कवियों-लेखकों को सृजन के लिए सदैव प्रेरित करता रहा है—

**"क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः।"**

*—माघ कवि, शिशुपालवध*

हिन्दी साहित्य का मध्यकाल भी कृष्ण भक्ति एवं कृष्ण-राधा सौन्दर्य की विकास गाथा का परिचायक है। भक्तिकाल में अष्टछाप के प्रतिष्ठित कृष्ण-भक्त आठों कवि हों या स्वतंत्र रूप से कृष्ण की लीलाओं का, सौन्दर्य का तथा क्रीड़ाओं का मनोहारी वर्णन करने वाले रसखान, रहीम तथा मीरा आदि विश्वविख्यात कवि, सभी के काव्य में कृष्ण-कथा प्रधान रही। भक्ति एवं दर्शन-संप्रदायों से सम्बद्ध भक्त एवं कवियों ने भी कृष्ण की मधुर-स्निग्ध लीलाओं तथा लीला-प्रसंगों को ही वर्णन का विषय बनाया। रीतिकाल में एक तरफ तो "और कवि रीझैं तो कविताई, नहीं तौ राधिका कन्हाई सुमिरन कौ बहाना है" की दुहाई देकर राधा-कृष्ण की स्मृति-भक्ति करने वाले अनेक कवि भी थे तो दूसरी तरफ विशुद्ध कृष्ण भक्ति करने वाले रीतिकालीन अन्य कवि उपलब्ध थे। बिहारी जैसा कवि मंगलाचरण में ही लिखता है—

मेरी भव बाधा हरौ, राधा नागरी सोय।
जा तन की झांई परे, स्याम हरित द्युति होय॥

कुल मिलाकर यदि ईमानदारी से दृष्टि डालें और विचार करें तो लगभग 1375 विक्रमी से लेकर 1900 विक्रमी तक के 525 वर्षों तक कृष्ण-भक्ति, कृष्ण-प्रेम, कृष्ण-लीला, कृष्ण-कथा आदि से सम्बद्ध कविता लिखी जाती रही। इससे पूर्व विद्यापति जैसे कृष्ण भक्त कवि को भी विस्मृत नहीं किया जा सकता। भक्ति और रीतिकाल के यदि कृष्ण भक्त कवियों की चर्चा की जाए तो संख्या लगभग 200 से ऊपर जाएगी। आधुनिक काल में आकर भी कृष्ण भक्ति परक काव्य तथा अनेक गद्य रचनाएँ लिखी गईं जिनमें कहानी, नाटक, उपन्यास तथा एकांकी आदि भी लिखे जाते रहे। जगन्नाथदास रत्नाकर के 'उद्धवशतक' को भला कौन भूल सकता है? अयोध्या सिंह उपाध्याय का महाकाव्य 'प्रियप्रवास' मैथिलीशरण गुप्त विरचित 'द्वापर' तथा 'जयद्रथ वध' भी इसी क्रम की श्रेष्ठ रचनाएँ मानी गईं। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र का कृष्ण भक्ति साहित्य भी कम विलक्षण नहीं।

कुल मिलाकर कृष्ण कथा साहित्य जिसने हमें उदात्त प्रेम, भक्ति, आस्था, श्रद्धा, विश्वास, शक्ति, शील, सौन्दर्य, संवेदना, लोकमंगल, लोकरंजन, परिपक्व चिंतन, सर्वांगीण जीवनदर्शन, कलात्मक दृष्टि, निःस्वार्थ समर्पण, कर्त्तव्य परायणता, कर्मचेतना तथा धर्मपरायणता जैसे अनेक मूल्य प्रदान किए, जीवन के प्रति एक सकारात्मक एवं रचनात्मक दर्शन प्रदान किया, उसी श्रृंखला में यह दुर्लभ ग्रंथ भी शामिल है। मध्यकालीन साहित्य की ऐसी अनेक दुर्लभ रचनाएँ अभी शेष हैं जो या तो अप्रकाशित हैं या अनुपलब्ध हैं। उसी अनुपलब्ध, अप्रकाशित तथा अज्ञात काव्य को प्रकाशित एवं सहज-उपलब्ध कराने का हमारा यह विनम्र प्रयास है। रीतिकालीन साहित्य के अंतिम दौर के कवियों में कवि 'लाल बलबीर' तथा उनके अनुयायी अनुज 'श्री प्रेमसखी' जी की कविताओं का संकलन-संपादन 'ब्रज-विनोद' के नाम से आपके समक्ष उपस्थित है। लगभग 125 वर्ष पूर्व ब्रजभाषा में लिखित इस पुस्तक की सामग्री को उपलब्ध कराने तथा इसका

परिष्कृत प्रकाशन करने में पंडित उमाशंकर दीक्षित जी तथा दिल्ली विश्वविद्यालय के हिन्दी विभाग में वरिष्ठ रीडर के पद पर कार्यरत मध्यकालीन साहित्य के प्रकाण्ड विद्वान प्रियवर डॉ. पूरनचंद टंडन का अविस्मरणीय योगदान है। दोनों ही ब्रजभाषा के स्थापित विद्वान हैं। डॉ. टंडन ने तो ब्रजभाषा साहित्य में एम.फिल, पी.एच.डी. एवं डी.लिट् की उपाधि प्राप्त की है। 'मध्यकालीन कृष्ण काव्य में सौन्दर्य-चेतना' जैसे गंभीर-गहन एवं विस्तृत विषय पर डी.लिट्, करने वाले डॉ. टंडन ने इस रचना के संपादन में पूरी निष्ठा तथा गंभीरता का परिचय दिया है। अत्यन्त मधुर एवं सरस भाषा न जाने क्यों अब ब्रज प्रदेश में भी उपेक्षित हो रही है। डॉ. टंडन ब्रजभाषा-सेवा की धूनी दिल्ली विश्वविद्यालय में तथा ब्रजभाषा प्रेमियों एवं साहित्यकारों में अभी भी रमाए हुए हैं। कवि लाल बलबीर तथा प्रेमसखी जी के वंशजों में श्री लाला बद्रीदास एवं श्री प्रियदास जी ने विशिष्ट आग्रह पर हमें काव्य रचना उपलब्ध कराई हम उनके प्रति हृदय से आभारी हैं। हम श्री मोहन स्वरूप भाटिया जी के प्रति भी हृदय से आभार व्यक्त करते हैं जिनकी प्रेरणा इस पुस्तक के प्रकाशन में रही है। श्री अनिल कुमार अग्रवाल एवं श्री विष्णु प्रसाद अग्रवाल के प्रति भी हम आभारी हैं जिन्होंने इस रचना के प्रकाशन की अनुमति प्रदान की। मैं दीक्षित जी तथा डॉ. टंडन जी इन दोनों विद्वानों के प्रति हृदय से आभार व्यक्त करता हूँ। भविष्य में भी इनका रचनात्मक सहयोग इसी प्रकार मिलता रहेगा, ऐसा मेरा विश्वास है। श्री मोहन स्वरूप भाटिया का भी सहयोग इस पुस्तक के प्रकाशन में रहा है। 'ब्रज-विनोद' शीर्षक से प्रकाशित इस लगभग 450 पृष्ठों की काव्य रचना से पाठकों को ब्रजभाषा के साहित्य का, काव्य के मर्म का तथा कृष्ण भक्ति का पूरा आस्वाद मिलेगा, ऐसा हमारा विश्वास है। 'मौजीराम स्मृति न्यास' इस महत्वपूर्ण एवं दुर्लभ पुस्तक का प्रकाशन कर अपने को गौरवान्वित समझता है। आप सभी को ढेरों शुभकामनाओं तथा हार्दिक बधाई के साथ यह पुस्तक समर्पित है।

— राधेश्याम गुप्ता

# ब्रजभाषा की प्रभुता और लालित्य

माधुर्यमयी ब्रजभाषा के इस रसमय काव्य-ग्रन्थ 'ब्रज विनोद' के रचयिता रससिद्ध कवि लाल बलवीर की गणना ब्रज भाषा के मूर्धन्य कवियों में की जाती है। वे अपने समय के प्रख्यात कवि थे। उनका जन्म का नाम लाला बद्रीदास था और वे मित्तल-गोत्रीय वैश्य थे। इनके पिता का नाम लाला रामजीलाल अग्रवाल था। श्रीधाम वृन्दावन में वनखण्डी महादेव के निकट व्यास घेरा में इनका निवास स्थान था। ये पाँच भाई थे। लाला बद्रीदास उनमें सबसे बड़े थे। बद्रीदास के अनुजों में प्रियादास (प्रेमसखी) भी ब्रजभाषा के श्रेष्ठ कवि थे· और वे निम्बार्क सम्प्रदाय के तत्कालीन प्रसिद्ध और वयोवृद्ध महात्मा श्री कृष्णदास जी (कृष्ण अलिजी) से दीक्षा लेकर विरक्त हो गये थे। बद्रीदास जी के दो अन्य भ्राता गोकुलप्रसाद और छीतरियामल ने भी शादी नहीं की। अवशिष्ट अनुज द्वारिका प्रसाद के मनोहरलाल और प्यारेलाल दो पुत्र और एक पुत्री भगवानदेवी हुए। मनोहरलाल के क्रमशः सीताराम, राधेश्याम, रामगोपाल, रमेशचन्द्र, सुरेशचन्द्र पाँच पुत्र तथा प्रेम और निर्मला दो सुताएँ—ये सात संतानें हुईं जो बाद में मथुरा में जाकर अपना-अपना व्यवसाय करने लगे। प्यारेलाल के भी गोपीनाथ, कृष्णगोपाल, श्रीगोपाल, रमेश, विष्णु नामक पाँच पुत्र और लच्छो-आशा दो पुत्रियाँ हुईं। इस प्रकार लाला रामजीलाल का परिवार वृद्धि को प्राप्त हुआ।

लाला बद्रीदास (लाल बलबीर) का विवाह मथुरा में धूसरवाली (भार्गव) गली के श्री चम्पालाल हलवाई की पुत्री चन्दादेवी से हुआ। उनके सन्तलाल, लड़ैतीलाल, बाँकेलाल, रामस्वरूप और पूरनचन्द पाँच पुत्र एवं भगवानदेवी नाम की पुत्री हुई।

कवि 'लाल बलबीर' के जन्म सम्वत् के विषय में यद्यपि

निश्चित रूप से कोई स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता है, परंतु अनुसंधान द्वारा यह निश्चित मत सामने आता है कि वि0 सं0 1977 श्रावण कृष्णा अमावस्या को उनका गोलोकवास हुआ था क्योंकि इसी दिन उनका वार्षिक श्राद्ध और स्मृति दिवस मनाया जाता था। अनेक प्रत्यक्षदर्शी वृन्दावन-मथुरा के लोगों के कथनानुसार मृत्यु के समय उनकी आयु 80-82 वर्ष की थी। अत: उनका जन्म संभवत: सम्वत् 1886 और 1895 के मध्य हुआ होगा।

अपने अनुज प्रियादास (प्रेमसखी) की भाँति लाल बलबीर भी निम्बार्क सम्प्रदाय में दीक्षित थे। उन्होंने भी श्री कृष्णदास महात्मा से ही गुरु दीक्षा ग्रहण की थी। प्रेमसखी की भाँति लाल बलबीर ने भी अपने गुरु कृष्णअलि जी की तथा निम्बार्क सम्प्रदाय के पूर्ववर्ती आचार्यों की अपने काव्यों में वन्दना की है। अपने राधा शतक में वे स्पष्ट लिखते हैं-

**'कृष्ण अली पद कमल रज मम उर करौ निवास'**

इसी प्रकार 'शिख-नख' पुस्तक की समाप्ति पर अपने गुरुदेव श्री 'कृष्ण अली' को श्री रंगदेवी (निम्बार्काचार्य जी) के यूथान्तर्गत भी उन्होंने लिखा है-

**'श्री रंगदेवी की सखी कृष्णअली सु सुजान।**
**तिनहिं कृपा शिखनख कथ्यौ, अपनी मति अनुमान।''**

और अन्त में 'कृष्ण अली की कृपा दृष्टि पाय राधा ठकुराइन के पायन की चाकरी' लिखकर अपने गुरु का स्मरण किया है। इस सबसे प्रमाणित है कि श्री लाल बलबीर भी अपने अनुज प्रेम सखी जी की भाँति ही कृष्णदास (कृष्णअली) के ही शिष्य थे।

'लाल बलबीर' अपने समय के रस सिद्ध और अखाड़े के कवि थे। श्री वृन्दावन में भी वसन्त पंचमी को प्रतिवर्ष रंगजी के बगीचा में वसन्तोत्सव पर विशाल कवि सम्मेलन होता था। उसमें जमकर कविता पाठ चलता था। उनके द्वारा लिखे और गाये

कवित्त, सवैया और अमृत ध्वनि छंदों की रसमयी वर्षा होती थी। बहुत से प्रेमीजन उन्हें लिख भी लिया करते थे। बुन्देलखण्ड के समथर, पन्ना, दतिया-झाँसी में लाल बलबीर की कविताओं को बड़े आदर से सुना जाता था। गोवर्धन, नन्दगाँव, बरसाना की कवि गोष्ठियों में उन्हें बड़े आदर के साथ आमन्त्रित किया जाता था। बरसाने में जब वे श्रीजी के मंदिर में किशोरी जी का नख-शिख का वर्णन सुनाते थे तो श्रोतागण समाधिस्थ की भाँति प्रेमावस्थित हो जाया करते थे।

यहाँ पर लाल बलबीर के काव्य की प्रशंसा में कुछ कहना सूर्य को दीपक दिखाने जैसा ही होगा। उनके काव्य कौशल का प्रत्यक्ष प्रमाण तो यह ग्रन्थ स्वयं ही है। पाठक इसको पढ़कर इसके काव्य सौष्ठव और कवि के बहुविध ज्ञान से स्वयं परिचित होंगे।

कविवर लाल बलबीर की वनखण्डी पर ही तम्बाकू की दुकान थी। वे तम्बाकू कूट-कूट कर बेचा करते थे। लगभग एक मन तम्बाकू एक ही बार में कूट कर तैयार कर लेते थे। जब लंगोट कसकर तम्बाकू कूटते थे तो पसीने में नहा जाते थे। उस समय सस्ते का जमाना था। दूध की मलाई दो आने सेर बिकती थी। जिस किसी दुकानदार की मलाई एक दो दिन की बच जाया करती, वह और भी सस्ती मिल जाती थी। ऐसी ही मलाई दो-तीन सेर खरीदकर मितव्ययी बद्रीदास जी तम्बाकू कूटने के पश्चात् नहा-धोकर चढ़ा लेते थे, जिससे थकान दूर हो जाती थी। 'लाल बलबीर' को पहलवानी और कविता करना– दो ही प्रमुख शौक थे। वे दंगलों में कुश्ती लड़ने भी जाया करते थे।

उनकी दुकान पर सर्वदा दस पाँच व्यक्ति बने ही रहते थे और अग्निकुंड कभी बुझता नहीं था। दुकान पर जब कविता पाठ चलता था तो मार्ग चलते लोगों की भीड़ कविता सुनने के लिए एकत्रित हो जाया करती थी। इस प्रकार कवि अपने जीवनकाल में ही अत्यन्त प्रसिद्धि प्राप्त कर चुके थे।

ब्रज विनोद (हजारा) का प्रकाशन यद्यपि उनके जीवन-काल में ही सं0 1950 विक्रमी में श्यामकाशी प्रेस मथुरा से हो चुका था परन्तु वह जब अप्राप्य हो गया तो इसका पुनः प्रकाशन सं0 2026 वि0 (अप्रैल 1969) में अधिकारी श्री व्रजवल्लभशरण वेदान्ताचार्य ने श्रीजी की कुंज वृन्दावन से किया। उस पुस्तक में अधिकारी जी ने लाल बलबीर के अनुज प्रेमसखी जी की कविताओं को भी सम्मिलित किया था।

'ब्रज विनोद' (लाल बलबीर हजारा) के इस नवीन संस्करण में लाल बलबीर की निम्न रचनाओं को संकलित किया गया है। 'षडंऋतु शतक' वि. सं. 1947 मार्गशीर्ष कृष्ण रविवार को पूर्ण हुआ था। 'शिखनख वर्णन' वि. सं. 1947 की फाल्गुन कृष्ण 3 गुरुवार को सम्पन्न हुआ। 'वृन्दावनशतक' वि. सं. भाद्रपद कृष्णपक्ष में गुरुवार को पूर्ण हुआ इसमें तिथि वर्णित नहीं है। इसी प्रकार नख-शिख वर्णन की रचना सं. 1949 में माघ शुक्ल पक्ष में शुक्रवार को किसी तिथि को सम्पन्न हुई।

उपर्युक्त रचनाओं के अतिरिक्त कवि की निम्न रचनाएँ भी इस संस्करण में संकलित हैं जिनके समय का कोई उल्लेख रचनाकार ने नहीं किया है। ये रचनाएं हैं-

पावस पच्चीसी, गिरिराजाष्टक, होरी कीर्तन, राधाशतक, फुटकर कवित्त, प्रेम पचासा, कालिय वचन, उद्धवगोपी सम्बाद, दानलीला, कालीदह के कवित्त, दावानल पान, अघासुर वध, वच्छहरण, अन्तर्लापिका, बहिर्लापिका, ब्रह्मचारी लीला, मनिहारी लीला, जोगिनीलीला एवं जयपुरी, अंग्रेजी, बंगला आदि भाषाओं के छन्द तथा व्यंजनाबंध आदि के कवित्त।

इस ग्रन्थ के प्रकाशक परम आदरणीय श्री राधेश्याम गुप्ता जी, मौजीराम स्मृति न्यास दिल्ली का मैं विशेष आभारी हूँ जिन्होंने इसे इतने अल्प समय में और इतने आकर्षक रूप में प्रकाशित

कर सारस्वत श्रम को सफलता प्रदान की। इस सुष्ठु प्रकाशन के लिए मैं उनका हृदय से कृतज्ञ हूँ।

अंत में, ब्रजभाषा साहित्य विश्व का श्रेष्ठ साहित्य है। उसे, उसकी पहचान तथा आस्वाद को जीवित रखना हम सभी का दायित्व है। उस दायित्व का निर्वाह हम इस पुस्तक के संपादन-प्रकाशन से पूरा कर रहे हैं। आशा है इस श्रृंखला को आगे भी जारी रखा जाएगा। आप सभी सुधी पाठकों के सुझावों का सदा-सर्वदा स्वागत रहेगा।

साभार।

14 जनवरी 2007
महासंक्रान्ति

**डॉ. पूरनचंद टंडन**

## विषय-सूची

# व्रज-राज की जय

जय मंजुल कुञ्ज निकुञ्जन की,
रस पुञ्ज विचित्र समाज की जै।
यमुनातट की मुरलीवट की,
गिरिजेश्वर की गिरिराज की जै॥
व्रज गोपिन गोपकुमारन की,
विपिनेश्वरि की सुख-साज की जै।
व्रज के सब संतन-भक्तन की,
व्रजमण्डल की व्रजराज की जै॥

श्री राधासर्वेश्वरो विजयतेतराम्

# वृन्दावन-शतक

## दोहा

गोरी मन भोरी अहो, श्रीराधे सुख रास।
चरन कमल बंदन करौं, पुजवौ जन की आस ॥1॥

श्रीराधे राधे रटौं, राधे कौ उर ध्यान।
मम कुल देवी देवता, राधा रमण सुजान ॥2॥

श्री गुरु चरन सरोज जुग, मम उर करहु निवास।
कछु छवि वरनन चहत हौं, वृन्दाविपिन विलास ॥3॥

जै जै श्री वृन्दाविपिन, जै जै श्रीसुखरास।
जै जै रसिकन प्रान-धन, मम उर करहु निवास ॥4॥

ब्रह्म सनातन शुद्ध हरि, हरन सकल जग फन्द।
सो वृन्दावन चन्द में, फँस्यो प्रेम के फन्द ॥5॥

जे मन मोहन लाड़ले, मोहे सुर मुनि वृन्द।
सो छवि लखि मोहित रहे, श्रीवृन्दावन-चन्द ॥6॥

श्रीवृन्दावन चन्द छवि, कापर बरनी जाय।
काकी समता दीजिये, रही गिरा सिरनाय ॥7॥

तीन लोक ते सरस है, वृन्दावन सुख कन्द।
जहँ निस दिन विहरत रहैं, श्रीराधागोविन्द ॥8॥

तजो गेह सुख देह के, और जगत के फन्द।
जुगल चरन सों प्रीति कर, बस वृन्दावन चन्द ॥9॥

## कुण्डलिया

(10)

श्रीराधा राधा रटौ, त्याग जगत की आस।
ब्रज वीथिन विचरत रहौ, कर वृन्दावन वास॥
कर वृन्दावन वास रसिकजन संगति कीजै।
प्रेम पंथ मन ढरौ त्याग विष अमृत पीजै॥
कहैं 'लाल बलबीर' होय आनन्द अगाधा।
निश्चै करिके चित्त कहौ श्रीराधा राधा॥

## दोहा

नमो नमो वृषभानुजा, नमो नमो सुखरास।
नमो नमो असरन सरन, मम उर करौ निवास॥11॥

जद्यपि अधम मलीन हौं, तदपि तिहारी आस।
सदा कृपा करि दीजिए, श्रीवनराज निवास॥12॥

श्रीवृषभानु-कुमारि जू, विनय करौं सुनि कान।
देहु निरन्तर आपने, चरन कमल कौ ध्यान॥13॥

हृदै सरोवर प्रेमजल, तुम पद हृद अरविन्द।
मन मिलिंद चाहत प्रिये, सदा सदा मकरन्द॥14॥

अब कछु बरनन चहत हौं, वृन्दाविपिन विलास।
कृपा दृष्टि करि स्वामिनी, पुजवहु जन मन आस॥15॥

## कवित्त

(16)

प्यारी श्री विहारी जू की रूप उजियारी राधे,
इनके सदाँई पद-पद्म सिरनाऊँ मैं।
कृष्ण अली आप हौ जुगल रङ्ग रली भली,
दीजै बुध ये जु तुम्है विनती सुनाऊँ मैं॥
'लाल बलबीर' रहौं पासी जू खवासी माँहि,
कृपा की कटाक्ष होय दासी भाव पाऊँ मैं।
अति ललचाऊँ हिय मोद माहिं छाऊँ,
कहूँ वृन्दावन-चन्द कौ सुजस वर गाऊँ मैं॥

(17)

जाकौं नेत नेत कहि वेदन बखान्यौ,
ईश ध्यान में न आनौं अचरज सुखदानी है।
और कौन पावै मति शारदा की सकुचावै,
याके देखिबे कौं कमला सी ललचानी हैं॥
'लाल बलबीर' भुज मेलि करैं केलि दोऊ,
हिये सुख झेल सेवैं सखी गुनखानी हैं।
चौथेहु भुवन परयन्त थाने जाने यहाँ,
स्यामा-स्याम राजा बनराज राजधानी हैं॥

(18)

गोप हूँ ते गोप महा राजत हैं वृन्दाटवी,
तिनकी झलक उर कैसे झलकाय हैं।

ललिता विशाखा रंगदेवी श्रीसुदेवी आदि,
अली श्री किशोरीजी की तिनैं सिरनाय हैं॥
'लाल बलबीर' दासी भाव भावना में पाय,
हियैं उतसाह सौं सदा ही जस गाय हैं।
लैंहे पद पद्मन की रेनु तनु धार जबै,
स्यामा-स्यामा जू की राजधानी रस पाय हैं॥

## दोहा

श्यामा जू की सहचरी, हाहा श्री ललितादि।
चरन कमल वन्दन करौं, पूजौ मन अहलादि॥19॥

मैं मति हीन मलीन हौं, और न कछू उपाय।
कृष्ण अली पद कमल बल, जो कछु बरन्यौ जाय॥20॥

## कवित्त

(21)

यमुना की कूल पै रही हैं द्रुमबेली झूल,
द्रवें मकरन्द फूल सुषमा दिमानी जू।
तिन पै मुदित मन कूकैं पिक सारी कीर,
सबतें इकन्त रावरी ये राजधानी जू॥
इनकी छबीली छवि ये जू सुख रासि कछू,
'लाल बलबीर' मुख चहत बखानी जू।
दोऊ कर जोर जोर कहूँ बार बार राधे,
कीजिये सुदृष्टि मोपै वृन्दावन रानी जू॥

(22)

वृथा ही जनम हाय लाखन लुकाय गये,
सदा भ्रमना के मांहि मति भरमाइये।
दारा सुत देह गेह ही में अति नेह रह्यौ,
सत्संग को न रंग छई जड़ताइये॥
'लाल बलबीर' अबै लागी आस तेरी वीर,
तू ही जग जीवन की जीवन बताइये।
हाहा सुख साधे करौ करुना अगाधे,
मेरी मेटौ मन बाधे वृन्दावन में बसाइये॥

(23)

ये हो मन मित्र सीख येती चित धार मेरी,
झूँठे सुत वाम धाम नेह बिसराइयै।
कठिन कराल काल व्याल कौ है ख्याल जाल,
परौ ताके गाल वासौं कौंन उबराइयें॥
'लाल बलबीर' हरिदासन कौ दास हूजै,
प्रेम रस पीजै सदा सुख बीच छाइयै।
छोड़ जग फन्द धन्ध लखौ विवि चन्द छैल,
वृन्दावन-चन्द कौ गुनानुवाद गाइयै॥

(24)

अति सुकुमार छवि सार श्री लड़ैती लाल,
प्रेम उर माल रति पति कौं लजावें हैं।
कालिन्दी के कूल झूल रहे द्रुम बेली फूल,
बीन अंग भूषन नवीन लै सजावें हैं॥

नाना रस रेल खेल ही कौ सुख झेल झेल,
दोऊ मुसिक्यावैं दोऊ दोऊ कौं रिझावें हैं।
सुख बरसावें अली गनन रिझावें हेर,
'लाल बलबीर' मुख बांसुरी बजावें हैं॥

(25)

बड़े बड़े मुनी ज्ञानी वास हेत ललचानी मती,
वेदहू नें नेत नेत कह गायौ है।
मोहन के प्यारे भारे ध्यान धर धर हारे,
तिनहूँ कौं याकौ ना प्रभाव दरसायौ है॥
'लाल बलबीर' राजधानी श्रीकिशोरी जू की,
चौधेहू भुवन में अखण्ड तेज छायौ है।
राधिका की दासी सुखरासी जौलों होय नहीं,
तौलों बनराज जू कौं कौनें रस पायो है॥

(26)

फूले हैं फलें हैं फल फूल वर रस मूल,
झूम झूम भूमि झुकि रहीं तरु डाली हैं।
कुन्दन सी बेल लपटानी हैं द्रुमन घन,
राधा मन-मोहन सुदिष्टि कर पाली हैं॥
'लाल बलबीर' कीर कोयल किलोलें बोलें,
लेत मन मोलें तान गावत निराली हैं।
वृन्दावनचन्द जू को सुखमा कहाँलौं कहूँ,
चारों ओर जहाँ रंग-रंग की बहाली हैं॥

(27)

सोभित हैं पाँती मन भाँती द्रुम वेलिन की,
सरस सजीली लचकीली बहुतन की।
द्रवें मकरन्द अलि वृन्द वृन्द रस लेत,
अति सुख देत पूर करें चाह मन की॥
'लाल बलबीर' संग कढ़ बढ़ चलीं डारी,
परम विचित्रनी सुवरन वरन की।
राधा मन मोहन की मोहनी विहार भूमि,
वर्नत बनेन देख छवि वृन्दावन की॥

(28)

हरी हरी भरी फल फूलन सों बेली भेली,
नाना रंगरेली तरु कंठ लपटानी हैं।
कोऊ द्रुत मुक्त लसें कोऊ हीर ही कों कसैं,
मानिक पिरोजा करें नीलम-लजानी हैं॥
लाल बलबीर दिव्य द्रव्य द्रवें मकरन्द (वृन्द),
जुगल सनेह दृष्टि पोखसों बढानी हैं।
सहित अलीन वनराज कों निहारें रानी,
राधिका जू संग मनमोहन गुमानी हैं॥

(29)

वरन वरन खग राजैं वनराज जू मैं,
जुगल विलोकत आनन्द उर बढ़े हैं।
नाचत हैं संग संग छवि सों अनेक ढंग,
होत मति पंगु अनुरागन में मढ़े हैं॥

कहत 'बलबीर' उड़ धावें नभ आवत,
उतर द्रुम डारन पै पपीहा चढ़ै हैं।
कबहू किलक कू कू कूक कैं सजीले सुर,
राधा घनस्याम के विमल जस पढ़ै हैं॥

(30)

खेलत हँसत वनराज मैं विहारी प्यारी,
नाना खग मण्डली की सोभा मन भावे हैं।
निरत दिखावें केते गगन उड़ावें लखि,
लाडली बुलावें तिनें सीघ्र फिरि आवैं हैं।
कोमल मधुर तोड़ तोड़ फल लावें सो सो,
सबै बनरानी जू की भेंट लै चढ़ावैं हैं।
'लाल बलबीर' उर दम्पति बढावैं सुख,
अति ही सजीले सुर राधा गुन गावै हैं॥

(31)

काहे कों सुजान मन धावत कुठौर ठौर,
वृथाँ जगवादन में कहा सुख पावै है।
सांचों कर मानत है दारा सुत तात मोरा,
इन को समूह बौरा छिन में बिलाबै है॥
याते 'बलबीर' सब जानियें असार यार,
बाजीगर कौ सौ खेल प्रगट दिखावै है।
वृन्दावनचन्द राजैं राधा नन्दलाल सार,
छवि उजिआर प्रीति तिन सों न लावै है॥

(32)

नवल निकुंजन में खेलत हैं छविपुँज,
नाना विधि ही के रचें साज सुख दानी जू।
लावत सुमन कली गुहत नवीन आली,
माल पहिरावें रङ्ग-रली मन मानी जू॥
लाल 'बलबीर' अंग सुखमा निहारें भली,
प्रांन धन बारें बिनै करैं मृदु बानी जू।
वृन्दावनचन्द जू में राजत सदैव दोऊ,
राधा मनमोहन के संग सुख दानी जू॥

(33)

कुण्डला अकार यामैं यमुना तरंगे लेत,
बहत सुहौनी धार सुखमा बिलन्द की।
फूले अरविंद तहाँ गुंजत अलिन्द वृन्द,
पावत अनन्द धूम उड़त सुगन्ध की॥
'लाल बलबीर' सुक सारौ केकी कोकिलादि,
बैठे द्रुम डार तान रटत अनन्द की।
दोऊ व्रजचन्द मिलि राधिकागुविन्द आली,
निरखें छबीली छबि वृन्दावनचन्द की॥

(34)

वृन्दावन चन्द जू कौ नाम रसना तें लेत,
कोटि-कोटि केलि के कलेस पुंज खोवत हैं।
सुभग सजीली यहाँ कालिन्दी तरंगे लेत,
नीलमणि माल याके कण्ठ मनों सोहत हैं॥

'लाल बलबीर' मनमोहन रसिकराय,
राधिका छबीली लै छबीली छबि जोहत हैं।
करत विलास सुख रास नये नये हास,
लता ओट ललितादिक हेर मन मोहत हैं॥

(35)

बने हैं सुघाट घाट अष्टा पद हीरन के,
सीढ़िन में मणिन की प्रभा सरसात हैं।
चित्रित विचित्र जगमगत तिवारी जारी,
बैठिक सुढारी हेर नैन अरुझात हैं॥
'लाल बलबीर' कूल दोऊ सम तूल झूल,
रहीं द्रुम डार मध्य यमुना सुहात हैं।
वृन्दावनचन्द जू के राजा श्रीविहारी प्यारी,
करैं जलकेलि भुज मेल कें अन्हात हैं॥

(36)

परौ आय द्वार सुनि सुजस अपार चारु,
कबहू तौ कृपा की कटाक्ष सों तकाऔगी।
सहचरि संग पाऊँ सेवा रुख ओर धाऊं,
पद सहराऊँ तबै हेर सचु पाऔगी॥
'लाल बलबीर' दासी जानकैं सदैव पासी,
राखौ सुखरासी चाह चित की पुजाऔगी।
दोऊ कर जोरी करूँ विनती करोरी गोरी,
हा हा श्रीकिसोरी ऐसें कब अपनाऔगी॥

(37)

परम रुचिर भूमि साखा द्रुम रहीं झूमि,
खिलत प्रसून हेर लागत न पलकैं।
गुंजत अलिन्द मकरन्द पान करैं खग,
मोद मन भरें बैठे डारन पै मलकैं॥
'लाल बलबीर' भुज अंसन पै मेल स्यामा-स्याम,
करैं केलि पन्थ धरें पग हलकैं।
प्रेम लपटानी मुख बानी कहैं राजरानी,
कैसी सुख दानी बनराज छबि छलकैं॥

(38)

उद्धव-से सखा मनमोहन सों बार बार,
बिनती करत हिय ये ही भाव भरि हैं।
वृन्दावन बास सुखरास दीजै सामरे जू,
गुलम लता हैकें सदाँ अनन्द करि हैं॥
'लाल बलबीर' वर रावरी विहार भूमि,
झूम झूम लूम लूम ताकी ओर ढरि हैं।
गोर्धन गुआल गोपी रज पाद पंकज की,
आय आय हमरे तबै ही सीस परि हैं॥

(39)

लाड़लौ ललन लै प्रसून कौं सुंघावैं तुमैं,
लै लै कैं सुबास रास तास ओर हर्षेगी।
परम प्रवीन रसलीन जू नवीन प्यारी,
चिबुक रंगीन कर कञ्जन सौं पर्सेगी॥

'लाल बलबीर' दासी जान सुखरासी ये जू,
मेरे हिय गेह रस रूप घटा वर्षेगी।
वृन्दावन रानी सुखदानी ये छबीली राधे,
दूर होंय बाधे कब ऐसी विधि दर्शेगी॥

(40)

वृन्दावनचन्द में सदैव फल नाना भांति,
रंग रस भरे द्रुम बेलिन में दर्सें हैं।
सीताफल अंबु सेव संतरा अनार चारु,
झूमत हैं बात सों छबीली छबि वर्षें हैं॥
'लाल बलबीर' तहाँ खेलें श्रीविहारी प्यारी,
भये तुष्ट पुष्ट दृष्टि ही सों ओर पर्सें हैं।
कर सों उतार सुकमार देत लाड़ली कौं,
खात औ खवावत में मनहिं मन हर्षें हैं॥

(41)

आयौ कर संतन की संगत में बार बार,
सदाँ पद पंकज में सीस कौं नवायौ कर।
न्हायौ कर प्यारे मारतण्ड तनया में जाय,
रज कों लगाय अंग अंग हुलसायौ कर॥
पायौ कर प्रभु के प्रसाद कों प्रसन्न है कैं,
नेम वनराज जू की परिक्रमा जायौ कर।
लायौ कर ध्यान मन मगन होय हृदै बीच,
बैठकैं निकुंजन में राधा गुन गायौ कर॥

(42)

कोटि कोटि अण्डन में धन्य ब्रह्म मण्डल है,
यामैं उन्नचास कोटि भूमि सुखकन्द है।
तामें सप्तद्वीप सप्तद्वीपन में जम्बूद्वीप,
तामें नव खंड भर्तखण्ड में अनन्द है॥
तामें चार धाम नीके सप्तपुरी मध्य देस,
तामें ब्रजमण्डल की छाई मकरन्द है।
चौधें हू भुवन बैकुण्ठ पर्यंत जेते,
तातें सरबोपरि श्रीवृन्दावन चन्द है।।

(43)

दाऊजी कौ माखन औ मिसरी अनोखी खीर,
गोकुल की लोटी सो सवाद बन्दवाने की।
चन्द्रमा की चन्द्रकला चहुँ ओर जाहिर है,
दही औ बतासे वृन्दादेवी मन माने की॥
मथुरा के पेड़ा वर टेंटी व्रज मण्डल की,
गोवरधन अन्नकूट सोभा सरसाने की।
दूध औ महेरी हेरी प्यारे नन्दगाम ही की,
अतिसै सुगन्ध नीकी बीरी बरसाने की॥

(44)

वनराज बेली अलबेली भाँति सोभित हैं,
छई कल पल्लव सों अंगन अथोरे हैं।
फूले नव फूल भरे सौरभ अतूल अलि,
लेत रस मूल फूल फूल चहुँ ओरे हैं॥

'लाल बलबीर' स्यामा स्याम रूप राँचे साँचे,
पंछी गुन गावें अनुरागन में बोरे हैं।
चित्र के लिखे से जुग मित्र कों निहारें मन,
प्रेम के समुद्र पर लै रहे झकोरे हैं॥

(45)

रसिक विहारी सुकमारी प्रान प्यारी जू कों,
सुखमा सजीली वनराज की दिखावें हैं।
कैसे द्रुम बेली रंगरेली फल पल्लव सों,
झुक-झुक झूम-झूम भूम चूम जावें हैं॥
सहित सुवास फल फूलकें झरें अतूल,
चारों दिसि ही में मनो इन्द्र झर लावें हैं।
डारन पै बैठे अनुरागन सों सारो सुक,
सुभग सजीली रसना सों तान गावें हैं॥

(46)

प्रीतम की प्यारी प्रिया प्रिया प्रान प्यारौ पीयु,
दोउन की दोऊ छवि-सिन्धु में तरावें हैं।
दोऊ नव करें खेल दोऊ भुज अंस मेल,
दोऊ सुख झेल झेल मन्द मुसिक्यावें हैं॥
'लाल बलबीर' वनराज के विलासी दोऊ,
सखिन चकोरन के लोचन सिरावें हैं।
गावें राग रागिनी रसीले चटकीले मुख,
मधुर मधुर वर बाँसुरी बजावें हैं॥

(47)

देखत हैं शोभा लोभा बढ़े प्रेम गोभा वन,
लाड़ली ललन मन अति हरषावैं हैं।
लटकत धावें द्रुम बेलिन के पास दोऊ,
दोउन के दोऊ नाम हित सों बतावैं हैं॥
सारो पिक कीर केकी कोयल किलोल करैं,
मधुरे सुरन सों सजीली तान गावैं हैं।
लावत हैं मिष्ट फल 'लाल बलबीर' दासी,
हित वनराज के विलासी कों पवावैं हैं॥

(48)

जाने को जतन सों मिली है रे मनुष्य देह,
याकौ सार ये ही सतसंगत में पोय जा।
दारा सुत भ्रातन के गेह सों सनेह तोर,
मोर मुख दास हरिदासन कौ होय जा॥
'लाल बलबीर' द्रुम बेली रंगरेली भेली,
झूमत नवेली मन इनहीं कौं जोय जा।
सोयजा सकल जग फन्दन के धन्दन सों,
वृन्दावन-चन्द जू के रस माहिं भोय जा॥

(49)

ग्वालन के संग श्रीगुपाल जू चरावैं गाय,
गावैं राग रागिनी उमंग भरे मन में।
बाँसुरी बजावें हाव भावन जनावें,
मित्र-मण्डली रिझावै हैं भरे हैं प्रेम-पन में॥

'लाल बलबीर' जू की अंग अंग माधुरी,
निहारत बने हैं ना बनें हैं बरनन में।
विविध विलास कौ प्रकास जहाँ राजत है,
याते मन मेरो सदाँ बसे वृन्दावन में॥

(50)

जानें को जतन सों बनौ यहै दाव तेरौ,
याकौ सुख हेरौ पग बाहर न दीजियै।
चौधेहु भुवन ते इकन्त ये विहार भूमि,
लाड़ली लला की रज अंग धार लीजियै॥
'लाल बलबीर' द्रुम बेली रंग रेलिन में,
संतन के संग बैठ प्रेम रस पीजियै।
कृपा कौं विचारो राधे नाम कौं उचारौ,
ऐसौ वृन्दावन-चन्द में सदाँ ही बास कीजियै॥

(51)

कोऊ है न अपनो ये जान जग सपनो सौ,
बिन सतसंगत वृथा ही तन तपनों।
छोड़ कटु वादन कों भ्रमना विषादन कों,
नार मिठ नादन कों जान विष कपनों॥
'लाल बलबीर' वनराज जू कौ साज हेर,
कीजिये न झेर दृढ़ ही सों बास थपनों।
छिन छिन घरी घरी रैन दिन आठौं जाम,
साँचौ सुखधाम स्यामा-स्याम नाम जपनों॥

(52)

झूम रहे सरस सजीले तरु ठौर ठौर,
फूल रहे फ़ूल धुंध छई मकरन्द की।
सीतल सुहौनी लौनी पवन झकोरे लेत,
गूँज रहीं चारों दिसि अवली अलिन्द की॥
'लाल बलबीर' जहाँ प्रेम भरे स्यामा स्याम,
खेलत हँसत तान गावत पसन्द की।
दुरें दुख दुन्द बढ़ें उर में अनन्द,
प्यारे लीजिये विलोकि छवि वृन्दावन-चन्द की॥

## पद

(53)

मेरी टेर सुनो सुकुमारी।
अखिल लोक चूड़ामणि सुन्दर मनमोहन की प्यारी॥
परम उदार दयानिधि नागरि दीनन ओर निहारी।
दासी जानि कीजिये स्वामिनि महत टहल अधिकारी॥

(54)

किसोरी मोकौं दै श्रीवृन्दावन वास।
चाहे सो कीजै श्रीसुन्दरि पूजौ मन की आस॥
खग मृग लता रेनु द्रुम बेली निरखों रास विलास।
दासी जान आन उर स्वामिनि कीजै रूप प्रकास॥

(55)

भजौ मन श्रीवृन्दावन-चन्द।
हरित नील दुति द्रुमन लिपट रहीं हेम बेलि सुख कन्द॥

फूले सुमन समूह लेत अलि झूम झूम मकरन्द।
दासी निरखि जहाँ विहरत मिल श्रीराधा गोविन्द॥

(56)

किसोरी राधे विनती करों करजोर।
कीजै दया दयानिधि नागरि राखौ चरनन ओर॥
द्वारे परी दीन हौं टेरत अब ना बनै मुख मोर।
दासी जान न टार विपुन तें छवि निरखों निसिभोर॥

(57)

श्रीराधा मोरी एक अरज चित लावौ।
तुम सरबज्ञ सुजान सिरोमणि करुणासिंधु कहावौ॥
और न कोउ हितू मो जग में जाके पास भ्रमावो।
दासी दीन परी द्वारे पै श्रीबनराज बसावौ॥

(58)

श्रीराधे जू निबाहे बनेंगी।
मो सम नहीं दीन या जग में दया दृष्टि सों तकाये बनेंगी॥
औगुन भरी परी द्वारे पै सैनन माँहि बुलाये बनेंगी।
दासी जानि चरन की स्वामिनि श्रीबनराज बसाये बनेंगी॥

(59)

मन रे तू चल श्रीवृन्दावन हेर।
घर के धूमर धूमते कढ़बढ़ क्यों कर राखी देर॥
भूलौ भ्रमत बहुत दिन बीते अब सब कष्ट निबेर।
स्यामा स्याम जहाँ मिल खेलत उन चरनन सिर गेर॥

(60)

दीजै मोकों श्रीवृन्दावन बास।
कुमर किसोरी गोरी भोरी करुनानिधि सुख रास॥
सैन बैन रस दैन जुगल वर लखौं परसपर हास।
दासी दीन परी द्वारे पै पूजौ मन की आस॥

## कवित्त

(61)

श्रीवन समान नहीं सुखमा बिलोकी आन,
फरत सदैव फल फूलन सों बेली हैं।
जहाँ स्यामा स्याम विहरत रहैं सुखधाम,
तहाँ आठौ जाम संग सोहत सहेली हैं॥
'लाल बलबीर' लता झूम झुकि रहीं भूमि,
केतकी गुलाब गुल-दावदी कुएली हैं।
जुगल सरोज मकरन्द की गहन विन्द,
गरबगहेली पांय परत चमेली हैं॥

(62)

कदम अनार अंबु जंबु औ असोक थोक,
झूम झूम झोटा लेत सुखमा अनन्द की।
प्रफुलित सुमन समूह कुञ्ज कुञ्जन में,
गुंजत मधुप धूम छाई मकरन्द की॥
'लाल बलबीर' जहां यमुना तरंगे लेत,
खेलन की भूमि ये ही प्यारी-नँदनन्द की।
दुरें दुख दुंद बढ़ें उर में अनन्द प्यारे,
लीजिये विलोकि छवि वृन्दावन चन्द की॥

(63)

अमल अमोल है अनूपम हैं रेनु याकी,
सिद्धि कामना की देन वारी हैं अनन्द की।
जाकौं अङ्ग लाय लाय सार वस्तु पाय पाय,
गाय गाय बानी सुधा सानी प्रेम फन्द की॥
'लाल बलबीर' याकी महिमा कहाँ लौं कहूँ,
और लोक लोक की बड़ाई सबै मन्द की।
फन्द की हरैया है करैया आनन्द सदां,
लीजिये विलोकि छवि वृन्दावन-चन्द की॥

(64)

कासी औ प्रयाग द्वारावती कौं निहार आये,
ब्रज माँहि आयौ जब आयबौ कहा रह्यौ।
गंगा सिन्धु सरस्वती सरजू में न्हाय आयौ,
जमुना में न्हायौ जब न्हायबो कहा रह्यौ॥
'लाल बलबीर' ब्रजराज की रंगीली छबि,
हिये माँहि लायो जब लायबो कहा रह्यौ।
प्रभु प्रसाद पायो सीस संतन कूँ नायो,
श्रीवृन्दावन पायो जब पायबो कहा रह्यौ॥

(65)

आनन्द के कन्द नन्दनन्द श्रीगोविन्द जू के,
पद उर लायौ जब लायबो कहा रह्यौ।
हरषि हरषि मारतण्ड तनया में जाय,
बार बार न्हायौ जब न्हायबो कहा रह्यौ॥

'लाल बलबीर' वृषभानु की कुमारी जू कौ,
सदा गुन गायौ जब गायबौ कहा रह्यौ।
प्रभु-प्रसाद पायौ सीस संतन कूँ नायौ,
श्रीवृन्दावन पायौ जब पायबौ कहा रह्यौ॥

(66)

बनो दाव तेरो बैन मान ले तू मेरौ,
सुख पाय है घनेरौ नेह कीजै रसिकन में।
रज अंग धारौ स्यामा स्याम कौ उचारौ,
जग सीस छार डारौ सदा बिचरौ लतन में॥
'लाल बलबीर' हारौ माया मद मोह द्रोह,
पोह मन अब तौ किसोरी के चरन में।
और फरफन्द जेते छोड़ दे जगत के ते,
सदाँ ही मगन ह्वै कै बस वृन्दावन में॥

(67)

एरे मन मेरे तो सों विनती करत ह्वौं रे,
काहे कौं भ्रमत ब्रजभूमि पंथ गह रे।
लता द्रुम बेलिन में राधा राधा धुन होय,
तहाँ जाय काम क्रोध लोभ मोह दह रे॥
'लाल बलबीर' जन जुगल उपासी सबै,
उनहीं की पद रज सीस धार लह रे।
और की न आस कीजै वृन्दावन वास सदाँ,
राधे स्याम स्याम-स्याम राधे स्याम कह रे॥

(68)

छूटी बेलि बेलि पै लपट रंग रेल मेल़,
चित्रन में चित्र जे विचित्र दरसत हैं।
चहचही चटकीली चमचमात चारों ओर,
लहलही लाँबी लोनी कारे सरसत हैं॥
लाल बलबीर स्यामा स्याम के रिझायबे कौं,
रची हैं सखीन छबि हेर हरषत हैं।
वृन्दावन-चन्द जू की देखौ कुञ्ज कुञ्जन में,
साँझिन में कैसे रंग रूप बरसत हैं॥

(69)

कहूँ राधा बाग रचौ गहवर निकुंज वन,
लूम रहीं लता लौनी भूमि परसावनी।
कहुँ चीरघाट नन्दघाट औ विहारघाट,
जमुना तरंगें लेत हिये हुलसावनी॥
'लाल बलबीर' रचौ कहुँ रास मण्डल,
अखण्ड रूप जगमगात आभा ससि दावनी।
कैसी मन भावनी रिझावनी रची है वीर,
देखौ चलि साँझी वृन्दावन की सुहावनी॥

(70)

कोऊ रची सखिन अवधपुरी मधुपुरी,
कोऊ रची कासी सुखरासी मन भावनी।
रचत प्रयाग तिरबेंनी सुख देनी कोऊ,
कोऊ जगदीसपुरी मोद उपजावनी॥

'लाल बलबीर' चहचही चटकीली हेर,
झमझमात आभा सुरपुर की दबावनी।
कैसी मनभवनी रिझावनी रची है वीर,
देखौ चलि साँझी वृन्दावन की सुहावनी॥

(71)

जान देरी कीरति लली के सँग कानन ते,
जलज खिले हैं ताके दलन लै आन दे।
आना देरी जान चाली सकल सहेली तहाँ,
रचना रचेंगी जिन जिय तरसान दे॥
स्यान देरी छाँड़ हिय हरषि रजायसु दे,
दास कहैं जस नीके हरि गुण गान दे॥
गान दै री गीत रस रंग ढरें आनद के,
नाहिन तें साँझी के दरस हेत जान दे॥

(72)

कल्पतरु लतिका सरस पारिजात फूल,
चिंतामणि भूमि है हरैया दुख दंद है।
सेवत रसिक जाकौं सदाँ ही उमंग भरे,
और जग वासना सों भई मति मन्द है॥
'लाल बलबीर' स्यामा स्याम की विहार थली,
देख रंग-रली भयौ उर में अनन्द है।
कोट कोट अण्डन कौ खण्डन प्रलै में होत,
सबसों नियारौ प्यारौ वृन्दावन-चन्द है॥

(73)

वृन्दावन चाहै दास दास ह्वै किसोरी जू कौ,
ढूंकै जिन दूजी ओर चित ना डुलावैगो।
मनिक महल में विराजें प्रिया प्रीतम जू,
तिनकौं सदैव हित ही सों गुन गावैगो॥
'लाल बलबीर' लैगौ रसिकन संग रंग,
होयगौ अभंग तन ताप कौं नसावैगो।
प्रानन समान बनराज कौं गिनैगो तबै,
जबै रस रीति प्रीति ही की रीति पावैगो॥

(74)

देखन विपुन सोभा रसिक विहारी प्यारी,
हरषि हरषि निज कुंज ही सों आये हैं।
मोरछलि केलि हेत माल माधुरी की बेल,
कदम कनेर लाल देख सुख पाये हैं।।
छूट चले सुमन नवाड़े रायबेलिन के,
करी ना झमेल हस्त कंज झर लाये हैं।
लाल बलबीर दासी गोप सुखमा प्रकासी,
कौन भाग जागे ऐसे रूप दरसाये हैं॥

(75)

कोमल कमल हू सों रेनु बनराज जू की,
सीतल सुगन्ध मन्द ब्यार लगै प्यारी जू।
चंपक चमेली रायबेली द्रुम बेली मेली,
झूमि झूमि भूमि झुकि रहीं सबै डारी जू॥

'लाल बलबीर' कीर कोयल कलोल करें,
गुंजत मधुप मोर सोर करें भारी जू।
लीने संग प्यारी खिली चन्द की उजारी आज,
बन में विहार करैं बाँकड़े विहारी जू॥

(76)

गोपीनाथ करिहैं सनाथ प्यारे गोविन्द जू,
जुगल किसोर चितचोर उर धरिये।
श्री मदनमोहन जू बाँकड़े विहारी प्यारी,
छबि उजियारी ताय चित्त तें न टरिये॥
'लाल बलबीर' राधा-बल्लभ निकुंज हेर,
राधिकारमन जू कौ मोद उर धरिये।
दीजै परदक्षिना हिये में भाव रक्ष ऐसे,
वृन्दावन-चन्द में सदैव वास करिये॥

(77)

वृन्दावनवारी प्यारी अरज हमारी ये ही,
दया की निधान एती बिनै कान कीजिये।
और जग लाल के न ख्याल में बिहाल करौ,
उर प्रतिपाल नेह कुंज में ढरीजिये॥
'लाल बलबीर' दासी आपनी खवासी जान,
कछू सुखरासी जू टहल माहिं लीजिये।
चरन सरोजन सों नेह रहै आठौं जाम,
और सों न काम बास वृन्दावनं दीजिये॥

(78)

खेलन किसोरी चितचोरी गोरी भोरी आई,
लाल बलबीर संग आपने विपन में।
फूले फूल भेली रायबेली चंपक चमेली,
चाँदनी कुयेली जुही जाफरा लतन में॥
मोतिया मदन बान मालती गुलाब गेंदी,
झूम झूम परें प्रिया-प्यारे के पगन में।
सुख होय तन में बढ़त मोद मन में,
सु निरखें जुगल छबि आज वृन्दावन में॥

(79)

सोनजुही केतकी कनेर कुन्द मोरछली,
माधवी अनूप जुही फरी है लतन में।
फूले हैं अनार कचनारन दिनेसमुखी,
लाड़ली ललन हेर लेत हैं करन में॥
'लाल बलबीर' वर सेवती गुलाब चीनी,
कदम कतार छबि छाई लटकन में।
सुख होय तन में बढ़त मोद मन में,
सुनिरखें सुमन छबि आज वृन्दावन में॥

(80)

ग्रीषम निसा में घनस्याम बाम यूथ मध्य,
प्रफुलित सोभा बनराज की निहारी जू।
फूलीं द्रुम बेल अलबेली तें निहार लीजै,
गुंजत मधुप बाय मन्द लगै प्यारी जू,

'लाल बलबीर' छबि देखबे ही लायक है,
चलौ री सहेली सौंह खाऊँ मैं तिहारी जू।
लीने संग प्यारी खिली चन्द की उजारी,
आज वन में विहार करैं बाँकड़े बिहारी जू॥

(81)

छोड़ जग नेह कों सनेह करि प्रीतम सों,
छिन-भंग देह कौ गुमान कहा मन में।
झूठे धन धाम बाम एकहुँ न आवै काम,
रटौ स्यामा-स्याम हरषित होय तन में॥
'लाल बलबीर' पीऊ-प्यारी कौ मधुर रस,
रसिकन संग पान कीजै करनन में।
बिचरौ पुलिन में निहारौ लतकन ही में,
लाड़ली लला कौं करि बास वृन्दावन में॥

(82)

श्रीबन सुहावने की सुखमा कहाँ लौं कहूँ,
हेम-मई भूमि प्रभा पन्नन लतन में।
दीरघ न लघुताई गहे सबै समताई,
दीये गलबाहीं सी दिखाई हरषन में॥
'लाल बलबीर' फूले सुमन मनीन कांति,
गुंजत मधुप पाँत सौरभ लगन में।
लाड़ली ललन में लगावैं चित मित्त नित्त,
सोई नर पावैं ऐसे बास वृन्दावन में॥

(83)

फूले हैं फले हैं द्रुम बेलि बहु भाँतिन सों,
होत ना निपात पात गात में अगन में।
तिनपै विहंग राजैं दिव्य बहु भाँति गाजैं,
सुजस किसोरी को उमंग भरे मन में॥
'लाल बलबीर' छबि पाई तिन ही नें,
जिन उर पुर राजे हैं अभंग प्रेम पन में।
वे ही बड़भागी अनुरागी पिया प्यारी जू के,
धन्य भाग जाके करै बास वृन्दावन में॥

(84)

कंचन अवनि कोट कुंज पुंज कमनीय,
कोविद कहत कवि काँति न अथोरी के।
कदम कनेर केर कुञ्ज कमरख हेर,
कमला कतार हैं कठैर चहुँ ओरी के॥
'लाल बलबीर' कञ्ज केतकी कमोद कुंद,
केवड़ा कलीन पंख कमल करोरी के।
कूक कूक केकी कल कोकिला कपोत कीर,
कानन किलोल करें कीरति किसोरी के॥

(85)

बाबा बनखण्डी महादेव व्रज जाहिर हैं,
व्यास जू कौ घेरौ सो अनूप छबि छायौ है।
चारों ओर सदन बने हैं लाल लाड़िली के,
चन्द ते दुचन्द रूप ऐसौ दरसायौ है॥

सदाँ ब्रजवासी रूप माधुरी निहारौ करें,
और सों न काम स्याम स्यामा गुन गायौ है।
'लाल बलबीर' नाम लै लै सब टेर करें,
राधिका कृपा तें बास वृन्दावन पायौ है॥

(86)

चंपक बरन मृगलोचनी सलोनी राधे,
और की न आस मेरें तुही है उपास री।
मेटौ जग त्रास कीजै कुमति को नास,
मोहि जान निज दास करौ हिये मैं प्रकास री॥
'लाल बलबीर' जन धीरज-धरैनी मन,
तोसी तौ तुही हैं और काकी करौं आस री।
पूरी कर आस मेरी एहो, सुखरास मोकौं,
कृपा करि दीजै सदाँ वृन्दावन बास री॥

(87)

छबीली रंगीली रस आगरी किसोरी गोरी,
राख निज ओरी मति मोरी यह धीजिये।
नागरी उजागरी जू सदां रूप आगरी जू,
'लाल बलबीर' दया दासन पै कीजिये॥
कीरति दुलारी मनमोहन की प्रान प्यारी,
करूँ मनुहारी बिनै एती सुन लीजिये।
मेरी यह आस पूरी कीजै सुखरास सदां,
हिय में हुलास बास वृन्दावन दीजिये॥

# वृन्दावन-अष्टक

## दोहा

लोक चतुर्दस मुकटमणि सदाँ सर्व सुखकन्द।
श्रीवृषभानु कुमारि कौ श्रीवृन्दावनचन्द ॥1॥

## कवित्त

(2)

चाहत हैं जाकी रज संभु चतुरानन से,
करें गुनगान उतसाह बास ही कौ है।
धर धर ध्यान हारे सामल सुजान ही कौ,
स्वामिनी कृपा बिना न मिलत घरी कौ है॥
करत खवासी हरिदासी हरिवंसी व्यासी,
जिही जो दिवावें होय दासी भाव जी कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(3)

राजत लतान ही में नवन छबीले खग,
करें रस गुन गान प्यारी लालजी कौ है।
मधु भरे झूमें फल वृन्द बहु भाँतिन के,
तिन में मधुर स्वाद सरस अमी कौ है॥
ठौर ठौर वापी कूप सरिता सलिल भरे,
पैरें कल हंस बंस रूप हित ही कौ है।

'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(4)

मंडित मुकर वृन्द मानिक महल राजैं,
तिनमें प्रकास सूर सहस ससी कौ है।
करत विहार जहाँ रसिक बिहारी प्यारी,
सुखी सुखमा री काज करै हित ही कौ है॥
मधुर मधुर कल अलि कुल गुंजत हैं,
करैं रस पान फूले कंज सब ही कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारो,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(5)

खेलत हैं जामें रस भरे छैल स्यामा स्याम,
मधुर मधुर सब्द होत बाँसुरी कौ है।
किंकनी कनक पग नूपुर झनकत हैं,
तैसौ ही सजीलो सुर सरस सिखी कौ है।।
सीतल सुगन्ध ही सों चलत समीर धीर,
जाकौ बास दास कौ सदाँ अनन्द ही कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है।।

(6)

झूम रहीं लता लोनी फल फूल पल्लव सों,
तिनमें सरस सुख कल्प तर ही कौ है।

चारों ओर तरनि तनूजा जू तरंगें लेत,
तीर करें ध्यान संत प्यारी लालजी कौ है॥
मधुर मधुर सुर कोकिला मराल मोर,
गुंजत हरत सोर सक्र दुंदुभी कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(7)

छोड़ छोड़ राज काज सकल समाज साज,
दारा सुत चित्त वित्त जान सब फीकौ है।
परम प्रवीन भावना में जे भरे हैं संत,
तिनकों अनन्द देन हारौ हित ही कौ है॥
चार फल दायक सकल लोक नायक है,
महिमा अनन्त राजै सुखमा भरी कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(8)

ठौर ठौर विपिन में कीरतन होय जहाँ,
गावें रस भरे संत राग हित ही कौ है।
देत परदक्षिना निकुंज प्रेमलक्षना सों,
झूम गिरें हत सुध देह की गती कौ है॥
जुगल निहारें छबि ढारें दृग बार धार,
करत सुजान पान रूप माधुरी कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(9)

झूम रहे सरस सजीले तरु ठौर ठौर,
फूलि रहे फूल भार पत्र फल ही कौ है।
गूंज रहीं अवली अलिन्द मकरन्दन कों,
करें रस पान खान मोद अति जी कौ है॥
चित्रित विचित्र खग नाना विधि सोभित हैं,
निरख भुलानों मन रति के पती कौ है।
'लाल बलबीर' नीकौ लागे प्रान पीकौ प्यारौ,
वृन्दावन-चन्द वृषभानु नन्दनी कौ है॥

(10)

नवल निकुंजन में नवल छबीले छैल,
खेलें नव ख्यालन अनेक हरषन में।
तोड़ तोड़ सुमन नवीन नव बेलिन तें,
गूंथ गूंथ भूषन नवीन साज तन में॥
'लाल बलबीर' रस रास में रंगीले दोऊ,
नाचत मदन भरे गोपिन के गन में।
विविध विलास कौ प्रकास जहाँ राजत हैं,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(11)

बैठे द्रुम बेलिन पैं नवल छबीले खग,
राधा गुन गामैं प्रेम प्रीति की लगन में।
फूलें हैं सुमन पुंज अलि कुल करें गुंज,
पीवैं मकरन्दन कों विहरें मगन में॥

'लाल बलबीर' चलैं सीतल समीर धीर,
हरैं मग पीर कौं लगे हैं आय तन में।
विविध विलास कौ प्रकास जहाँ राजत है,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(12)

सदाँ ही सरद रितु होति रस रास वर,
सदाँ ही बसंत फूलें सुमन लतन में।
सदाँ साँझी होरी डोल ग्रीष्म हैं जल विहार,
पावस बहार हरे रङ्गन घटन में॥
'लाल बलबीर' सदाँ नवल निकुंजन में,
झूलत हिंडोले लाल-लाड़ली मगन में।
विविध विलास कौ प्रकास जहाँ राजत हैं,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(13)

स्याम सेत हरित गुलाबी लाल नीले पीत,
नाना रङ्ग फूले कंज मंजुल सरन में।
दमदमात लता लोनी भूमि परसत झूमि,
तिनमें छबीले खग गूंजत सघन में॥
'लाल बलबीर' दोऊ खेलत लड़ैती लाल,
सुखमा बिसाल हेर होत हैं मगन में।
बिबिध बिलास कौ प्रकास जहाँ राजत हैं,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(14)

झूमि झूमि लतिका रही हैं छिति चूमि चूमि,
फरैं फल फूल रस मूल तन तन में।
गूँज रही अवली अलिंदन की जोर भरी,
ढरी चहुँ ओर मधु लेत हैं मगन में॥
'लाल बलबीर' खग तिन पैं लड़ैती लाल,
सुखमा बिसाल हेर गहत करन में।
बिबिध बिलास कौ प्रकास जहाँ राजत है,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(15)

मंजुल अमल भल सूरज सुता कौ नीर,
ताकौं पान कीयें आवें लाल प्यारी मन में।
तीर तीर राजत हैं संत प्रेम नेम भरे,
दरस किये ते ना रहत तन तन में॥
'लाल बलबीर' लतिकान में रंगीले छैल,
राधा राधा गान करें पंछी हरषन में।
बिबिध बिलास कौ प्रकसा जहाँ राजत है,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(16)

गामैं जस सेस याकें रसना हजारन ते,
चार चतुरानन सदाँई हरषन में।
उद्धव से प्यारे भारे चाहैं सुखरास बास,
गुलम लता ह्वै रज धारे तन तन में।

'लाल बलबीर' महादेव मुनि नारद से,
इनहीं कौ ध्यान धरें भरे भाव पन में।
बिबिध बिलास कौ प्रकास जहाँ राजत है,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(17)

खेलत हैं यामें लाल-लाड़िली रसिक बर,
राजत रंगीले छैल गोपिन के मन में।
ठुमक ठुमक ताता थेई कर नाचैं कभी,
झुनर मुनर बाजैं नूपुर पगन में॥
'लाल बलबीर' सजैं चीर नव रंग नीके,
भूषन जड़ाऊ जगमगे तन तन में।
बिबिध बिलास कौ प्रकास जहाँ राजत है,
ताते मन मेरौ सदाँ बसै वृन्दावन में॥

(18)

हरी हरी लतिका ललित लहराय रहीं,
कालिन्दी तरंगे लेत दृगन लखाइये।
खिले कंज सरस सजीले रँग रंगन के,
लेन हित गंध के अलिन्द रास धाइये॥
गाय रहै केकी तान तान के रसीली तान,
जिनकी रनन आगें रागनी लजाइये।
दास कहैं चेत रे अचेत चित्त लाड़ले तें,
लाड़ली के कानन के सदाँ जस गाइये॥

(19)

हीरन सी जगमगात रेनुका सजीली सेत,
अंगन लगाये ते कलेस जग जाय रे।
सीतल सजल जल कालिन्दी तरंगे लेत,
तनक अन्हाये ते अनन्द अधिकाय रे॥
रहिये जहाँई दृढ़ गहिये अचल है कै,
ध्यान लै धरैये नीकैं संत सत लाय रे।
दास कहैं चेत रे अचेत चित्त लाड़ले तें,
राधिका के कानन के सदाँ जस गाइये॥

## अमृतछन्द

(20)

श्रीवृन्दावन-चन्द में, खेलत लाड़ली लाल।
सदाँ लालबलबीर कह, गुंजत मोर मराल॥
मोर मरालहि। कुंज तमालहि। अमित विसालहि।
सहचरि जालहि। रचि रचि ख्यालहि। नव नव आलहि।
करत खुस्यालहि। जुगल कृपालहि। बहुविध मन मन।
जानि परम धन। सेवत निसि दिन। श्री वृन्दावन॥

(21)

राजहिं स्यामा स्याम जू, श्री वृन्दावन-चन्द।
सदाँ लाल बलबीर कह, सेवत सहचरि वृन्द॥
सहचरि वृन्दहि। करत अनन्दहि। लख विवि चन्दहि।
दरस अमंदहि। आनन्द कन्दहि। हरिजन फन्दहि।
पिय हित काजहिं। सब सुख साजहिं। मिल सुर गाजहिं।
रागनी लाजहिं। लखि छबि छाजहिं। दोउ सँग राजहिं॥

(22)

कुंजन कुंजन जुगल सँग, विहरत स्यामा बाल।
तहाँ लालबलबीर द्रुम, निरखहिं ताल तमाल॥
ताल तमालहि। किंसुक जालहि। अमित विसालहि।
कमरख लालहि। झूमत डालहि। सुभग रसालहि।
हारसिंगारहि। फरत गुलाबहि। पुंजन पुंजन।
छबि छबि लुंजन। अलि कुल गुंजन। कुंजन कुंजन॥

(23)

श्रीवृन्दावन-चन्द हरि, विहरत लाड़िली संग।
तहाँ लालबलबीर वर, जमुना लेहि तरंग॥
लेहिं तरंगहि। सामल रंगहि। कांति अभंगहि।
लख गति दंगहि। उपमा पंगहि। लगत न संगहि।
प्रफुलित कमलहि। मंजुल दलनहि। अलि कुल गुंजन।
जस रस पुंजन। कुंजन कुंजन। श्रीवृन्दावन॥

(24)

सिव विधि उद्धव से करैं, ये बलबीरहि आस।
देहिं लाड़िली लाल कब, वृन्दाविपिनहि बास॥
विपिन निवासहि। ये मन आसहि। रज सिर लावहिं।
विवि गुन गावहिं। ध्यान धरावहिं। हिय हरषावहिं।
अति ललचावहिं। टेर सुनावहिं। होय कृपा कब।
बिनै करत सब। दीजिये कहें अब। सिव बिधि उद्धव॥

(25)

श्रीवृन्दावन-चन्द वर, सुखमा भरो अनंत।
सेवत हैं बलबीर सँग, लै रितु सदाँ बसंत॥
सदा बसंतहि। राधिका कंतहि। सुमन अनंतहि।
द्रुम बिकसंतहि। हिय हरषावहिं। झुकि महि आवहिं।
मधुकर गावहिं। अति रस पावहिं। धारत यह प्रण।
तजत नहीं क्षण। जान परम धन। श्रीवृन्दावन॥

(26)

कीजिय ये दृढ़ चित्त में, तज दारा सुत वित्त।
कहैं लालबलबीर जू, बस वृन्दावन नित्त॥
नित वृन्दावन। है आनन्द घन। रसिकन कौ धन।
आयुस छिन छिन। जाय समझ मन। लोभ कहा तन।
विवि गुन गाइय। धनी रिझाइय। छबि लखि लीजिय।
हँस रस पीजिय। लख लख जीजिय। विलम न कीजिय॥

(27)

राजहिं स्यामा स्याम जँह, जमुना लेय तरंग।
तीर तीर बलबीर लख, झूमहिं ललित लवंग॥
ललित लवंगहि। मालती संगहि। बड़हर बेलहि।
अंब अनारहि। हार सिंहारहि। श्रीफल केलहि।
चंप चमेलिय। लटकन रेलिय। अति छबि छाजहिं।
अलिगन गाजहिं। रस वर काजहिं। सँग सँग राजहिं॥

(28)

लाड़ली कानन की छटा, लीजिये लाल निरक्ष।
ललित लता तर दास कह, खिले कंज कल लक्ष॥
लक्षन रंग। सजे कल संग। अनेक तरंगहिं।
चल सारंगहिं। अँग लग हीलहिं। गिरत धरन नहिं।
अलि रस लहहिं। सरस जस कहंहिं। हरषित आनन।
संत चित्त चहहिं। यह दृढ़ गहहिं। लाड़ली कानन॥

(29)

राजहिं कानन दास कहि, निसि दिन लाड़ली लाल।
सँग सँग अलिगन लै सदाँ, खेलत नये नये ख्याल॥
नये नये ख्यालहि। करतर भालहि। अति रस जालहि।
देकर तालहि। नृत्यत हालहि। कइ कइ चालहि।
निरख निहालहि। सजन रिझालहि। हरषित आनन।
सखिगन गानन। हित रस तानन। राजहिं कानन॥

(30)

कंचन के सदन जड़े हैं मनि हीरन के,
तैसी ही झलक रही चाँदनी जरी की है।
लता लता हरित-हरित दल कंजन तें,
तैसे ही अलिंदन की रास हित ही की है॥
दास कहैं सरिता तरत कल हंस हंस,
चातक रटन कीर ललित सिखी की है।
जगजगात देखरी निसाकर दिनन्द ही तें,
लाड़ली के कानन की कांति अति नीकी है॥

(31)

ललित लतान की छटान की घटा हैं दीह,
तीर श्रीकलिंदजा के राजें रस सार हैं।
देख अली केला हैं कठैर खट्टा खिरनी हैं,
नारियल चन्दन हैं नारंगी अनार हैं॥
गेंदा गेंदी लटकन चाँदनी कनेर जुही,
केतकी अनेक कंज कचनार डार हैं।
दास लाल लाड़ली के कानन के ध्यान धरें,
टारें ना छिनक जे दृगन ते निहार हैं॥



# पावस बत्तीसी

(1)

कारी-कारी-कारी आई दै दै दीह अंधियारी,
छरर-छरर जल धारन झराती हैं।
सीरी सीरी सीरी आली सारंग सरस धाई,
अति ही सजीली चञ्चला जे तड़तड़ाती हैं॥
दास कहैं केकी कीर चात्रिक चटकदार,
रसना रसीली तान नीकी तान गाती हैं।
नैसिक निहार देख लाड़ली छटा तें आय,
कनक अटा तें घटा घिस घिस जाती हैं॥

(2)

कारी लीली हरित जँगाली रंग रंग हाली,
सरस सजीली दिस दिसन तें आती हैं।
गहर गहर गहराय जल डारत हैं,
सरर-सरर सीर धनंजय सिधाती हैं॥
दास कहैं लहर-लहर लतिकान डारी,
दलन सहित कंजही कौ लहराती हैं।
नैसिक निहार देख लाड़ली छटा तें आन,
कंचन अटा तें घटा घिस घिस जाती हैं॥

(3)

गरजे हैं केकिन की हर्ष-हर्ष नाचत हैं,
चात्रिक रटान तें अनंग जंग सरजे हैं।

